समाधि से आत्म साक्षात्कार होता है तब उसे प्रत्यक्ष बोध होता है कि शास्त्र में जिस प्रकार सब का लय साक्षी में कहा था वह ठीक ही है, एक परमतत्त्व सच्चिदानन्द ही शेष रहता है।

जैसे नदी के पास के खड्डे का पानी नदी में जाता है तब खड्डे का गदलापन भी उसी में चला जाता है, नदी में गदलापन नहीं रहता और जब नदी बढ़ती है तब नदी का पानी खड्डे में जाता है इस प्रकार खड्डा रूप प्रातिभासिक है और नदी व्यवहारिक है। नदी का पानी जब समुद्र में जाता है तब वहां से लौट कर फिर नदी में नहीं आता। समुद्र पारमार्थिक है इस प्रकार जब प्रातिभासिक सहित व्यवहारिक का लय जब साक्षी में होता है तब वहां से फिर लौट कर व्यवहारिक में नहीं आता। इस पारमार्थिक की प्राप्ति ही अन्तिम प्राप्ति है जिसे परमपद कहते हैं जब सब की साक्षी में अद्वैत रूप से स्थिति होती है तब साक्ष्य की अपेक्षा रहित उसे साक्षी भी नहीं कह सकते वह स्वयम् सिद्ध तत्त्व ही है।

प्रातिभासिक आदि स्वप्न हो होकर लयको प्राप्त होजाते हैं एक जिंदगी में ऐसे अनेक स्वप्न लय हुआ ही करते हैं, परन्तु व्यवहारिक जीवका साक्षीमें लय एक ही समय होता है, यह अज्ञानी जीवों के अनुभव में नहीं आता क्योंकि स्वप्नादिक के समान हो होकर निवृत्त नहीं होता। अनादि अविद्या से व्यवहारिक सत्ता को प्राप्त है जब अनादि अज्ञान की निवृत्ति होती है तब स्वस्वरूप ही शेष रहता है इस स्वरूप में से हटाकर व्यवहारिक सत्ता में लाने वाला कोई हेतु ही नहीं रहता, इसीसे व्यवहारिक सत्ता में रहने वाले जीव को पारमार्थिक सत्ता में सबका लय होने का अनुभव नहीं हो सकता।

शंका:—जैसे व्यवहारिक और प्रातिभासिक सत्ता बदला करती हैं; इसी प्रकार पारमार्थिक सत्ता भी बदल कर जीव और कोई उच्च अवस्था को प्राप्त होता होगा ?

समाधान:—साक्षी में जो स्थिति है वह अद्वैत अखंड परब्रह्म में ही स्थिति है इससे और कोई उच्च अवस्था नहीं है वह अपनी महिमा में आप स्थित है वहां परिछिन्नत्व न होने से वहां से कभी भी अन्य अवस्था में आना नहीं होता, यह ही परमपद है, सर्वाधार है।

शंका:—जब साक्षी ही व्यवहारिक अवस्था का जीव हुआ है तब ऐसे ही स्वरूप की प्राप्ति के पश्चात् फिर व्यवहारिक जीव क्यों न होगा ? परिछिन्नत्व प्रथम भी वहां नहीं था।

समाधान:—साक्षी व्यवहारिक जीव हुआ ही नहीं है। अविद्या से केवल व्यवहारिक जीव होने का भास होता है। शुद्ध स्वरूप कभी भी अविद्या से विकार को प्राप्त नहीं होता, अविद्या की समूल निवृत्ति से जीव व्यवहार में नहीं आता क्योंकि अविद्या की निवृत्ति के बाद व्यवहार का भान होने का कोई हेतु ही नहीं रहता।

शंका:—शुद्ध साक्षी में प्रथम अविद्या नहीं थी फिर अविद्या में आकर जीव हुआ, तब शुद्ध होने के बाद भी अविद्या फिर से लग जायगी ?

समाधान:—ऐसा नहीं होता। अविद्या कब की है उसका पता न होने से काल्पनिक अनादि है, इसीसे शुद्ध साक्षी को अविद्या लग गई, ऐसा नहीं कह सकते। अविद्या को अनादि

और सान्त भी कहा है इसीसे काल्पनिक अनादि होते हुए भी सान्त होजाती है। स्वस्वरूप का बोध होने के पश्चात् कभी भी अविद्या आ नहीं सकती। ज्ञान से समूल सान्त होजाती है।

इस प्रकार साक्षी में स्थिति करा कर ग्रन्थकार ग्रंथ की समाप्ति करते हैं। अनेक युक्तियों से जिसमें समझाया गया है ऐसा यह वाक्य सुधा—अमृत योग्य मुमुक्षु अधिकारियों को श्रवण, मनन, और निदिध्यासन से जगत की, जगत के अनेक प्रकार के दुःखों की, संपूर्ण अज्ञान की जड़ सहित निवृत्ति करता है और परमानन्द जो प्रत्येक का स्वस्वरूप है उसको प्राप्ति कराने वाला है। संसार में त्रिविध ताप से तपे हुए मुमुक्षुओं को अमृत की वर्षा से शीतल करने वाला, परमानन्द को देने वाला यह वाक्य सुधा अलौकिक अमृत है।



# वेदान्त ...री क ... ी पुस्तकें ।

वेदान्त दीपिका—मुमुक्षुओं को सामान्यता से वारंवार उठने वाली शंकाओंका समाधान युक्ति पूर्वक दृष्टांत देकर किया गया है। सामान्य भाषा ज्ञान वाले भी बोध को प्राप्त करले ऐसी सरल और रोचक भाषा है । मू० रु० १॥)

चर्पट पंजरिका—श्रीमच्छङ्कराचार्य कृत "भजगोविन्दं भजगोविंदं" पद्यका समश्लोक पद्य सहित विस्तार वाला भाषा विवेचन है, दृष्टांत सहित है। मूल्य १)

उपासना—साकार, सगुण, निर्गुण कार्य ब्रह्म तथा कारण ब्रह्मकी उपासना है, गायत्री और ॐकार को भी समझाया है। उपासना की स्थिरता से एकाग्र चित्त द्वारा आत्म साक्षात्कार होता है। मूल्य ॥)

कौशल्य गीतावली—दो भाग में है। कविता रोचक सरल और ज्ञान के संस्कारों को प्रदीप्त करने वाली तथा श्रवण मनन और निदिध्यासन रूप है। प्रत्येक भाग का मूल्य ।=)

वेदान्त स्तोत्र संग्रह—वेदान्त के प्रतिभाशाली मुख्य २ चुने हुए २१ स्तोत्र का संग्रह है प्रत्येक स्तोत्र का अर्थ भी दिया है जो थोड़े पढ़े हुए मुमुक्षुओं को भी नित्य पाठ करने में और श्रवण मनन में उपयोगी है। मूल्य ॥) सब पुस्तकों का डाक खर्च अलग होगा।

व्यवस्थापक—वेदान्त केसरी,

बेलनगंज-आगरा।